क्योंकि राम को राज्य की प्राप्ति हो चुकी है तथा सीता का परित्याग उनका अपना निर्णय है। सीता मरी नहीं है। उनके विषय में उनका दृढ विश्वास है कि वह जीवित है। इस बात की पुष्टि उनकी अनेक उक्तियों से होती है—

(क) स्पर्शः पुरा परिचितो नियत स एव।

(ख) तत्किं सीतादेव्याऽभ्युपपन्नोऽस्मि।

(ग) अयि चण्डि जानकि, इतस्ततो दृश्यसे नानुकम्पसे। इत्यादि।

राम की कुछ उक्तियाँ ऐसी भी है जिनमें सीता को मृत मान लिया गया है। उदाहरणतः शम्बूकवध के लिये पचवटी मे पहुँचे राम से वनदेवता वासन्ती जब पूछती है—

किममवहिपिने हरिणीदृशः कथय नाथ कथ बत मन्यसे।

राम उत्तर देते है—और क्या हुआ होगा, जब चारो ओर से हिंस्र जन्तु उसकी ओर लपके होगे तो गर्भ के भार से वह भागकर अपने को बचा थोडे ही पाई होगी और उन जन्तुओ ने लता के समान उसके कोमल अगो को चबा लिया होगा।

क्रव्याद्भिरङ्गलतिका नियत विलुप्ता।

राम को बहुत दु खी देखकर वासन्ती जब धीरज बधाने लगती है—देव, *प्रतिक्रान्ते धैर्यमवलम्ब्यताम्।* राम कह उठते है—*देव्या शून्यस्य जगतो* द्वादश परिवत्सर ३ ३३। इसी प्रकार इसी प्रसग मे आगे कहते हैं कि सीता का पहला वियोग तो रिपुघातावधि था पर यह तो उसका प्रविलय है जिसकी कोई कालगत सीमा नही— निरवधिरय तु प्रविलय। ३ ४४

पर ये सभी उक्तियाँ मात्र औपचारिक हैं। किसी के पूछने पर या दूसरो के समक्ष राम इसके अतिरिक्त और कुछ कह ही नही सकते थे। यदि वह कहते कि मेरा मन कहता है कि सीता जीवित है तो अनेक और ऐसे प्रश्न उठ खडे होते कि राम को उनका उत्तर देना कठिन हो जाता। जैसे वे यदि यह समझते कि सीता जीवित है तो उन्हें अपनी गलती स्वीकार कर सीता का अन्वेषण करने को बाध्य होना पडता जो एक बहुत बडी विडम्बना होती। जो व्यक्ति इतना लोकापवादभीरु है कि विलाप कर अपने मन को हलका नही कर पाता वह उसका अन्वेषण करने की बात सोच भी नही सकता। और अब तो वह हास्यास्पद भी होता। अत उन्हें यह मान लेने के सिवा कि वह मर गई, कोई अन्य चारा नही। इसीलिए कवि ने इसका सकेत नान्दी पद्य मे ही कर दिया है—

अमृतमात्मन कलाम्। जिसका अभिप्राय यही है कि आत्मस्वरूप परम उत्तम कोटि के नायक की अभिन्न अमरूपा नायिका यद्यपि मरी नही है

तथापि इसके मर जाने का प्रथा हो जाती है। 'मृतभिन्ना मृतसदृशा की व्युत्पत्ति से अमृता मे प्रयुक्त पर्युदास नञ् का यही अभिप्राय है।

राम ही नहीं उत्तररामचरित का कोई भी पात्र सीता को मृत नही मानता। बारह वर्षो तक पराक एव चान्द्रायण व्रतो के करने पर भी जब जनक का शरीर नहीं छूटा और मन कहने लगा कि सीता तो जीवित है तो पुराने मित्र वाल्मीकि से मिलने के बहाने उसका अन्वेषण करने के लिए ही वे वाल्मीकि आश्रम मे आ जाते हैं और आश्रम के बाहर वृक्ष के नीचे बैठकर आश्रम मे आने जाने वालो को आख फाड फाड कर पहचानने की कोशिश करते हैं कि मेरी बेटी भी अपने को छिपाकर दीनहीन वेश मे इन्हीं मे से कोई होगी।

हृदि नित्यानुषक्तेन सीताशोकेन तप्यते।
अन्तःप्रसुप्तदहनो जरन्निव वनस्पतिः॥ ४ २

इसी भावना से राम की मातायें ऋष्यशृङ्ग के आश्रम से वाल्मीकि के आश्रम मे ही जाकर रहने का निर्णय लेती हैं। वाल्मीकि आश्रम मे लव को देखकर सभी उसे सीता का पुत्र समझ लेते हैं और उसमे सीता तथा राम की आकृति का साम्य खोजने लगते हैं। स्वय जनक कह उठते हैं—

वत्सायाश्च रघूद्वहस्य च शिशावस्मिन्नभिव्यज्यते
सवृत्तिप्रतिबिम्बितेव निखिला सेवाकृतिः सा द्युतिः।
सा वाणी विनय स एव सहज पुण्यानुभावोऽप्यसौ
हा हा देवि किमुत्पथैर्मम मन पारिप्लव धावति॥ ४ २२

सब के मन जो कुछ हुआ सबको भूल कर उडने लगते हैं। कौशल्या तो अपने को रोक नही पातीं। पूछ ही बैठती हैं—

जाद, अत्थि दे माआ, सुमरसि वा तादम्

और जब लव उत्तर देता है "नहि" तो व्याकुल होकर पूछती हैं—कस्य तुमम्। लव बताता है—भगवत सुगृहीतनामधेयस्य वाल्मीके। कौशल्या चिढ़कर कहती हैं—अयि जाद कहिदव्व कहेहि। उनकी दृष्टि से कथयितव्य यही है कि वह कह दे कि मैं सीता का पुत्र हूँ। पर लव को स्वय पता नहीं है और उन्हें निराश करते हुए कहता है—एतावदेव जानामि।

अस्तु कहने का तात्पर्य यही है कि उत्तररामचरित मे नाटककार ने सीता के मृत होने की बात का नाना प्रकार से निराकरण किया है, उसे पुष्ट नहीं होने दिया है जिससे सामाजिक के मन मे सीता की सत्ता सदा बनी रहती है। फिर यहाँ इष्टनाशजन्यशोक एव तज्जन्य करुण की निष्पत्ति किस प्रकार हो सकती है? भवभूति का उददेश्य भी राम और सीता को पुन मिलाकर कथानक को सुखान्त बनाना है। इसलिये यहा शोकजन्य करुण की सम्भावना कथमपि नही करनी चाहिये।

राम एक विलक्षण महापुरुष है। वाल्मीकि की रामायण से ही राम की जो प्रतिमा सहृदय सामाजिक के मन में उभर कर आती है वह है—मर्यादा-पुरुषोत्तम की। भास तथा कालिदास ने उस प्रतिमा को निखारा है। पर वह भवभूति में आकर पूर्णता को प्राप्त होती है। भवभूति राम के व्यक्तित्व का चित्र खींचते हुए कहते हैं कि राम उन महान् व्यक्तियों में से हैं जिनका सब कुछ अद्भुत है। यहा तक कि जब बुरे दिन आते हैं तो उनके क्रियाकलाप अन्य लोगों की अपेक्षा अत्यन्त ही विलक्षण हो जाते हैं—

ईदृशाना विपाकोऽपि जायते परमाद्भुत
यत्रोपकरणीभावमायात्येवंविधो जन ॥

राम स्वभाव से ही बड़े गम्भीर हैं। भीतर से चाहे कितने भी क्षुब्ध हों, बाहर उसे प्रकट होने नहीं देते। इसके लिए भवभूति ने पुटपाक की उपमा दी है। जिस प्रकार पुटपाक में पदार्थ भीतर ही भीतर खौलता रहता है, राम का करुण भाव भी उसी प्रकार का है उनकी व्यथा यद्यपि अत्यन्त घनी है पर वह इतनी गूढ़ कि कोई भी व्यक्ति उसे समझ नहीं पाता—

अनिर्भिन्नो गभीरत्वादन्तर्गूढो घनव्यथ ।
पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रस ॥

राम की व्यथा क्या है? इसे समझना सरल नहीं। सामान्यतया लोग यही समझते हैं कि राम सीता के वियोग से दुःखी हैं। शम्बूकवध के लिए राम के पंचवटी आगमन की बात सुनकर अगस्त्य ऋषि की पत्नी लोपामुद्रा चिन्तित हो उठती है। नारी हृदय स्वजन की पीड़ा से विचलित हो जाता है। वह समझती है कि वधूपरित्यागात्प्रभृति तथाविधेष्टजनकष्टविनिपातजन्मना दीर्घशोकसन्तापेन सम्प्रति परिक्षीणो रामभद्र ।

राम सीता का परित्याग कर उनके कष्ट से स्वत बहुत दुःखी हैं। वे उन प्रदेशों को जिनमें सीता के साथ रहे हैं देखकर अपने को सम्भाल नहीं पायेंगे। फिर कुछ अनर्थ न हो जाए, इसके लिए कुछ उपाय करना चाहिए। गंगा भी सरयू के मुख से राम के पंचवटी जाने की बात सुनकर इसी प्रकार चिन्तित हो जाती है और उस अवसर पर राम के संजीवन के मौलिक उपाय सीता को ही वहाँ सन्निहित कर देती है।

राम के करुण को लोपामुद्रा और गंगा ने ठीक समझा है अत वे उसके उपचार के लिए सचेष्ट हो जाती हैं। उनका बोध सही है कि राम का करुण धर्मोपघातजन्य है। राम एक सजग व्यक्ति हैं। उन्हें इस बात की आशंका थी कि सीता को लेकर कोई बखेड़ा उठ सकता है। प्रथम अंक में ही चित्रवीथी के विषय में उनके द्वारा यह पूछे जाने पर कि वह कहाँ तक तैयार है जब लक्ष्मण के मुंह से निकल जाता है कि सीता की अग्निशुद्धि तक 'यावदार्याया हुताशनविशुद्धि', राम विचलित हो जाते हैं। वह नहीं चाहते कि सीता के

रावण के यहाँ रहने सम्बन्धी कोई बात कहीं छिड़े । इसलिए एकदम बोल पड़ते हैं—

उत्पत्तिपरिपूताया किमस्याः पावनान्तरं. । १ १३

गया के चित्र को देखते ही राम अपनी आशका व्यक्त करते हैं—

सा त्वमम्ब स्नुषायामरुन्धतीव शिवानुध्यानपरा भव ।

सम्भवत अरुन्धती ने राम के वन से लौटने पर आगे बढ़कर राम की माताओं की हिचक को तोडा होगा और स्वय सीता को अकों मे भरकर अन्त पुर मे प्रवेश किया होगा । पर राम दुर्मुख के मुख से सीताविषयक अपवाद सुनते हैं तो विक्षिप्त हो उठते हैं—अहह अतितीव्रोऽय वाग्वज्र । उनकी यह उक्ति साक्षी है—

हा हा किम्परगृहवासदूषण यद्वैदेह्या प्रशमितमद्भुतैरुपायैं ।
एतत्तत्पुनरपि दैवदुर्विपाकादालर्क विषमिव सर्वत: प्रसक्तम् ॥ १.४०

राम के समक्ष सीता के अपवाद की सुरसा मुह बाए खडी है । उन्हें निर्णय लेना है—क्या करें ? वे जानते हैं कि अपवाद करनेवाले झूठे हैं । फिर उनको दण्ड दें ? उनके साथ कठोरता बरतें ? उन्हें मुह न खोलने के लिए विवश कर दें ? नहीं, वे ऐसा कदापि नहीं कर सकते । उनके सामने समूचे इक्ष्वाकु वश का इतिहास है जिसमे प्राय जनता को अपनी सन्तान माना गया है—

प्रजाना विनयाधानाद्रक्षणाद् भरणादपि ।
स पिता पितरस्तेषा केवल जन्महेतव ॥ रघु १

सन्तान की तरह ही प्रजा भी जानबूझकर झूठ नहीं बोलती अत वह दण्ड्य नहीं । वह एक क्षण मे ही निर्णय पर पहुँचते हैं—

सतां केनापि कार्येण लोकस्याराधन व्रतम् ।१ ४१

उन्हें याद आया लोकाराधन एव स्वजनाराधन मे से उनके पिता ने लोकाराधन को ही चुना । राम को त्यागा चाहे प्राणों को भी त्यागना पड़ा ।

तत्प्रतीत हि तातेन मा च प्राणाश्च मुञ्चता । १ ४१

राम ने देखा धर्म का उपघात दोनों ओर से है । अबोध सन्तान की तरह अबोध जनता को दण्डित करना तथा चरित्र की देवता सीता को छोडना । वह भी ऐसे समय जब वह सन्तान की प्रक्रिया मे है। जहाँ दो धर्म परस्पर टकराते हैं वहाँ यह देखना होता है कि कौन सकीर्ण है तथा कौन व्यापक । इसके पूर्व भरत ने भी तो व्यापक धर्म के प्रतीक राम के साथ हुए अन्याय के विरोध मे अपनी मा का तिरस्कार किया ही था । विभीषण ने भी इसी प्रकार सकीर्ण धर्म भाई की अपेक्षा व्यापक धर्म एव मर्यादा के पक्षपाती राम का ही साथ दिया था । राम ने भी यहाँ यही नय अपनाया। पर इससे अन्याय तो हुआ ही—एक धर्म के पालन मे दूसरे धर्म का उपघात । राम की वेदना यही है

कि राम का करुण यही धर्मोपघात है। राम देखते हैं कि सीता कही से भी ग्रहणीय नहीं है अपितु सब ओर से अभ्यर्हणीय है। वे विलपते हैं—जो पवित्र यज्ञ से उत्पन्न हुई, जिसके जन्म लेने से पृथ्वी की कोख पवित्र हुई, जो मुनि-रूप राजा जनक की पुत्री हुई, वसिष्ठ और अरुन्धती ने जिनके शील का अभिनन्दन किया तथा पिता को जो प्रिय थी, जो चौदह वर्ष के महारण्यवास में प्रिय मित्र के समान सग रही तथा कभी उफ तक नहीं किया और सबसे बढ़ कर यह बात कि जिसका जीवन राममय है उसके साथ अन्याय करना पड़ रहा है। यह वह समझते हैं और कहते भी हैं—*अतिबीभत्सकर्मा नृशंसोऽस्मि संवृत्त*—

> शैशवात्प्रभृति पोषितां प्रियां सौहृदादपृथगाशयामिमाम्।
> छद्मना परिददामि मृत्यवे सौनिके गृहशकुन्तिकामिव॥ १. ४५

वे जानते हैं कि धर्म का विघात होने जा रहा है और ऐसा निर्णय लेकर भी उन्होंने पाप ही किया है—तत्किमस्पृश्य पातकी देवीं दूषयामि ?

वे अपने को अपूर्वकर्मचाण्डाल घोषित करते हैं क्योंकि चाण्डाल तो न्यायालय से अपराध सिद्ध होने पर ही व्यक्ति का वध करता है जबकि वे यह जानते हुए कि सीता निष्कलुष है उनका परित्यागजन्य वध करने जा रहे हैं। वे सुग्रीव, हनुमान एवं विभीषण आदि का स्मरण करते हुए त्रिजटा का भी नाम लेते हैं। त्रिजटा ने अपने धर्म का विधान सीता को बचाने के लिए किया था और राम धर्म का विनाश कर उसी सीता को मृत्यु को समर्पित कर रहे हैं। वे समझते हैं कि उन महानुभावों के प्रति यह धोखा है तथा उनका अपमान भी—परिमुषिता स्म परिभूता स्म रामहतकेन।

राम अपने द्वारा हुए धर्मोपघात अर्थात् धर्म की अवहेलना से पूर्ण परिचित हैं। वे सीता के परित्याग को विश्वासघात मानते हैं। यहां उनकी दृष्टि से धर्म का कई स्तरों से विघात हो रहा है—एक तो सीता पत्नी है। पत्नी का त्याग स्वयं एक पाप है, दूसरे वह पत्नी भी प्रिय गृहिणी है, लक्ष्मी है। ऐसी स्थिति में उसका परित्याग और भी घोर पातक है, तीसरे वह इन्हें प्राणों से भी अधिक मानती है और स्वप्न में भी सोच नहीं सकती कि राम उसको छोड़ देंगे। अतः उसका परित्याग विश्वासघात भी है। तथा इन सबसे बढ़कर धर्मोपघात यह है कि वह सन्तान को जन्म देने वाली है। इस अवस्था में तो उस स्त्री का परित्याग भी महापातक है जो अप्रिय हो, दुष्ट हो तथा उसके गार्हस्थ्य जीवन को नरक बना रखे हो। वह कहते हैं—

> विस्रम्भादुरसि निपत्य जातनिद्रा-
> मुन्मुच्य प्रियगृहिणीं गृहस्य लक्ष्मीम्।
> आतङ्कस्फुरितकठोरगर्भगुर्वी
> क्रव्याद्भ्यो बलिमिव निर्घृणः क्षिपामि॥ १. ४६

यहाँ कहा जा सकता है कि राम की ऐसी क्या विवशता थी अथवा दुर्जन लोगों के कहने से वे इतना भावुक क्यों हो उठे और ऐसा निर्णय क्यों लिया जिससे धर्म का इतना बड़ा विघात हो, जबकि सीता की अग्निपरीक्षा भी हो चुकी थी। हमारी इन भावनाओं को दुर्मुख उनके समक्ष प्रस्तुत करता है—हा कथमग्निपरिशुद्धाया गर्भस्थितपवित्रसन्तानाया देव्या दुर्जनवचनादिद व्यवसित देवेन।

हम सबको दुर्मुख की यह उक्ति बहुत ही अच्छी लगती है। मन होता है कि कहें कि वह तो दुर्मुख नहीं सुमुख है। पर राम तो राम ही हैं, सर्वसामान्य से विलक्षण। एकदम चौंक उठते हैं—शान्त पापम्, शान्त पापम्। कथ दुर्जना नाम पौरजानपदा।

चुप रहो, खबरदार जो कभी ग्राम जनता को दुर्जन कहा। ये उन्हीं लोगों की सन्तान हैं जिन्होंने इक्ष्वाकुवंश के राजाओं के कार्यों का शतमुख से अभिनन्दन किया है। ये कृतघ्न नहीं हो सकते। जब सीता ने अग्नि में प्रवेश लिया था तो क्या ये वहां थे? फिर इतनी दूर सम्पन्न हुई ऐसी घटना पर वे विश्वास कैसे करें जो उनके जीवन मे कभी घटित नहीं हुई, अत. उनका दोष नहीं, यह तो अपना दुर्भाग्य है।

इक्ष्वाकुवंशोऽभिमत प्रजाना जात हि दैवाद्वचनीयबीजम्।

यच्चाद्भुत कर्म विशुद्धिकाले प्रत्येतु कस्तद्दूरवृत्तम्॥ १४४.

इस प्रकार उनके समक्ष जो समस्या उपस्थित है वह है उभयविध धर्मोपघात की। धर्म का विघात दोनो तरह है। राम उत्तम प्रकृति के व्यक्ति हैं। स्वजन के प्रति अन्याय एव अबोध प्रजा का मुह बन्द करने के लिए पीडन। दोनो मे से एक होना है। वे जनता की प्रवृत्ति के अच्छे पारखी हैं। शासक किसी बात पर यदि जनता को दबाता है, उसके साथ कडाई करता है जो जनसामान्य उसी को लेकर बहुत बडा बवण्डर खडा कर देते हैं जिसको सम्भाला नहीं जा सकता। एक मुख को रोकने पर बात शतमुख से प्रकट होती है।

राम ने सीता के परित्याग का निर्णय लिया जिसे वे धर्म का उल्लघन ही मानते हैं। सीता के प्रति, जो उनका कर्त्तव्य था उसका पालन वे नहीं कर रहे हैं अपितु उसके विपरीत आचरण किया है। अतएव वे बहुत दु खी हैं। राम का करुण यही है।

तृतीय अक मे वनदेवता वासन्ती भरी बैठी है और पूछ ही बैठती है—तत्किमिदमकार्यमनुष्ठित देवेन?

राम सुनते हैं—लोको न मृष्यतीति।

वासन्ती बोल पडती है—कस्य हेतो? क्यो?

राम का ममस्पर्शी बिन्दु यही है। वे मन्द पड जाते हैं। वे नही चाहते हैं कि उनको सन्तानरूपी प्रजा को कोई कुछ कहे। वे बात को सम्भाल लेते हैं—स एव जानाति किमपि।

वासन्ती मे कहे बिना रहा नही जाता तो आपने अच्छे कहे जाने के लिए यह कुकृत्य किया है। आपको व्यक्ति से यश अधिक प्रिय है, पर क्या ऐसी अवस्था मे पत्नी का परित्याग करना कर्त्तव्य-च्युत होना नही है और यह भी क्या अपयश नहीं ?

अयि कठोर यश किल ते प्रियम
किमयशो ननु घोरमत परम। ३ २७

वासन्ती कहती है—आपका व्यक्तित्व दुहरा है। आप बाहर से कुछ और भीतर से कुछ और हैं। पर यह कितना बडा विश्वासघात है कि जिसे आप कहते थे—तुम मेरे प्राण हो तुम मेरा दूसरा हृदय हो चाँदनी के समान नयनों को सुखदायिनी हो, तुम मेरे अगो के लिए अमृत जैसी हो। उसी के साथ ऐसा बुरा किया कि हम उसका उच्चारण करना भी बुरा समझते हैं—

त्वं जीवितं त्वमसि मे हृदय द्वितीय
त्वं कौमुदी नयनयोरमृत त्वमङ्गे।
इत्यादिभि प्रियशतैरनुरुध्य मुग्धा
तामेव शान्तमथवा किमिहोत्तरेण॥

राम तिलमिला उठते हैं कुछ कह नही पाते है और मूर्च्छित हो जाते है।

इस प्रकार हम देखते है कि सीता के प्रति किए गए राम के अन्याय से राम विकट रूप से व्यथित हैं। भवभूति ने उसी की उद्भावना की है और उसम पूर्ण रूप से सफल हुए हैं। राम की विवशताएँ कई प्रकार की हैं। भव भूति ने उनका निरूपण उत्तररामचरित मे भलीभाति किया है—

१ प्रलाप अर्थात् रो लेने से व्यक्ति का शोक कम हो जाता है, हलका हो जाता है। 'शोके क्षोभे च हृदय प्रलापैरेव धार्यते' । पर राम को वह भी सुलभ नही। क्योंकि सीता का परित्याग उन्होंने स्वय किया है और वे रोते हैं या प्रलाप करते हैं तो यह बात अपने आप मे एक विडम्बना बन जाती है—

स्वय कृत्वा त्याग विलपनविनोदोऽप्यसुलभ । ३ ३०

२ सीता के अपहरण के समय भी सीता का वियोग हुआ था। पर उस समय सीता का पता लगाने पता लगने पर रावण जैसे दुर्दान्त शत्रु से युद्ध की तैयारी करने एव युद्ध मे व्यस्त होने से दु ख का पता नही चला। तथा इस आशा मे भी वह बहुत कष्टप्रद नही रहा कि शत्रु का वध हुआ नही कि सीता मिली। पर यह वियोग तो ऐसा है कि इसमे कुछ किया ही नहीं जा सकता तथा इसके समाप्त होने की कोई अवधि भी नही। अत मन भीतर

ही भीतर निरतिशय व्याकुल हो जाता है। उससे दुःखानुभूति शतगुणित हो जाती है।

*कथं तूष्णीं सहचरो निरवधिरयं तु प्रवितम्.* । ३. ४४.

३. राम किसी के सामने जा नहीं सकते। लोग सीता के सद्गुणों एवं राम के प्रति उनके प्रेम भाव से इतने प्रभावित हैं कि राम के व्यक्तित्व के विषय मे उन्हे पहले सन्देह होता है। अनन्तर जब वस्तुस्थिति को समझते हैं तो वे भी दुःखी हो जाते हैं। इससे राम का दुःख भी बढ़ता ही है—

दुःखायैव सुहृदामिदानीं रामदर्शनम्।

४ राम सीता के परित्यागजन्य परिस्थितियो एवं अपनी मनोदशा को सहन नही कर पा रहे हैं पर उनकी विवशता यह है कि उनके प्राण निकल क्यो नही जाते? ऐसा लगता है कि वज्र की कील से प्राणो को हृदय में जड दिया गया है। वे सोचते हैं क्या राम को दुःख भोगने के लिये ही जीवन मिला है—

दुःखसंवेदनायैव रामे चैतन्यमाहितम्।
मर्मोपघातिभिः प्राणैर्वज्रकीलायितं हृदि ॥ १.४७

५ राम को यह बर्दाश्त नहीं कि लोग सीता के प्रति अपवित्र बातें करें। *जिस सीता ने रावण जैसे दुर्दान्त से अपने चरित्र की रक्षा गर्वपूर्वक की* तथा जिसके कारण यातनायियो का नाश हुआ और लोगो को राहत मिली, वे ही लोग सीता के विषय में शिथिल अभिव्यक्ति करें यह बात राम के हृदय पर चोट करती है—

त्वया जगन्ति पुण्यानि त्वय्यपुण्या जनोक्तयः।
नाथवन्तस्त्वया लोकास्त्वमनाथा विपत्स्यसे ॥ १ ४३.

इस प्रकार हम देखते है कि भवभूति ने अपनी अद्भुत कृति उत्तर-रामचरित नाटक में जिस करुण का चित्रण किया है वह राम की ही करुण-भाव की अभिव्यक्ति है जो पत्नी एवं सन्तान के प्रति अपने कर्तव्य का पालन न करने से होने वाले अधर्म अर्थात् धर्म के उल्लंघन से उत्पन्न हुआ था। राम ने कभी भी सीता के परित्याग को धर्म या उचित नही माना। उनकी दृष्टि मे इस बात को लेकर लोगों का मुंह बन्द करना, उन्हें दण्डित करना या कड़ाई से अनुशासित करने रूप अधर्म से यह धर्म छोटा था। उन्होने दो अधर्मों से जिसे छोटा समझा उसे ही अपनाया पर उसकी वेदना भी उनमे कम नही है।

III : 3

# भवभूति की करुण अभिव्यञ्जना का नाट्य विश्लेषण

डॉ० सूर्यकान्त बाली

संस्कृत साहित्य के पारम्परिक समालोचन के साथ जुड़े हुए कुछ विचित्र तथ्यों के साथ एक यह विचित्र विडम्बना भी जुड़ी हुई है कि भवभूति की छवि करुण के महान् अभिव्यञ्जक नाटककार के रूप में उभर कर सामने आ गई है कि 'कारुण्यं भवभूतिरेव तनुते" इस प्रसिद्ध वाक्य को नाटककार भवभूति के प्रशंसक एक समालोचक-वाक्य कहना चाहेंगे, पर भवभूति के दो नाटकों—मालतीमाधव और उत्तररामचरित के अनासक्त नाट्य विश्लेषण के बाद किसी समालोचक को यह एक प्रशंसक-वाक्य ही अधिक प्रतीत होगा। उसी प्रशंसा परम्परा में "भवभूतेः सम्बन्धाद् भूधर व भूरे भारती भाति, एतत् संस्कृत कारुण्ये किमन्यथा रोदिति ग्रावा" इस प्रकार के वाक्य भी जोड़े जा सकते हैं। भवभूति का अपना ही एक वाक्य "एको रसः करुण एव" इस प्रशंसा-परम्परा को मानो अन्त साक्ष्य प्रदान करता है।

भवभूति के तीन नाटक इस समय उपलब्ध हैं—महावीर चरित, मालती-माधव और उत्तररामचरित। उनमें से महावीर चरित का उपजीव्य राम की महावीरता दिखाना और बालिवध जैसे प्रसंगों में उनकी निर्दोषिता सिद्ध करना है उसमें करुण प्रसंग अत्यन्त विरल हैं—केवल दो तीन प्रसंगों में ही राम का सीता वियोग जन्य दुःख रूपायित किया गया है। करुण प्रसंगो की अधिकता में मालतीमाधव का स्थान महावीर-चरित से कहीं श्रेष्ठ है। इस दृष्टि से उत्तररामचरित का स्थान सबसे मूर्धन्य हैं क्योंकि इस नाटक में करुण प्रसंग बहुत ही अधिक हैं। भवभूति की करुण अभिव्यंजना के नाट्यविश्लेषण में मालतीमाधव और उत्तररामचरित ही सशक्त उपादान बन पाते हैं, हालांकि इस विषय पर निष्कर्ष निकालते समय महावीरचरित के : विरल करुण-प्रसंग भी हमारी प्रामाणिक सहायता करते हैं।

मालतीमाधव की कथा की दिशा इस प्रकार है कामन्दकी एवं अवलोकिता मालती एवं माधव के विवाह की योजना बनाती हैं।

प्रयासपूर्वक माधव एवं मालती को इस प्रकार एक दूसरे से परिचित कराया जाता है कि दोनो एक दूसरे पर अनुरक्त हो जाते हैं। प्रत्यक्षत परिचित न होने के कारण दोनों वियुक्त प्रेमियों की स्थिति में हैं। प्रत्यक्ष परिचय होने और एक को दूसरे के प्रतिशय अनुराग का विनिश्चिय हो जाने पर जब कामन्दकी मालती को माधव के साथ गन्धर्वविवाह की प्रेरणा देती है तो मालती हिचकिचाती है क्योंकि बिना पिता की पूर्वानुमति के वह विवाह करने का साहस नही जुटा पाती। इसी बीच मालती के पिता उसका वाग्दान कही अन्यत्र कर देते हैं जिससे मालती एव विशेषत माधव के विरहप्रसगो के वर्णन का योग्य अवसर नाटककार को मिल जाता है, जिसका पूरा लाभ भी उसने उठाया है। पर मालती के पिता को जब कुछ अतिमानसी चेतना से मालती के हृदय की बात मालूम पड़ती है तो वे अपनी पुत्री का विवाह माधव के साथ करने के लिए तैयार हो जाते हैं। नाटक का कथानक बहुत ही दु खद है जिसको समेटने मे भवभूति को पूरे दस बड़े बड़े अको की कल्पना करनी पड़ी।

कथानक की दृष्टि से सीधा और सरल नाटक उत्तररामचरित है जिसमे राम के राज्याभिषेक के बाद की लोकपरिचित घटनाओ को कवि ने अपना कथ्य बनाया—इस वैशिष्ट्य के साथ कि राम का सीता वियोग-जन्य दु ख बहुत गहराई से चित्रित किया गया है तथा उनके पुनर्मिलन की व्यवस्था भी अन्त में गर्भाङ्क सदृश नाट्यविधान की सहायता से कर दी है।

मालतीमाधव और उत्तररामचरित दोनों ही नाटकों मे भवभूति ने करुण प्रसगो का बहुत अधिक चित्रण किया है। उत्तररामचरित में ऐसे प्रसग अधिकतर हैं। मालतीमाधव के दूसरे अक में ही नायक माधव मालती के प्रति प्रेमजन्य चिन्ता से प्रभावित दिखाया गया है। नाटक के तीसरे अक मे मालती की माधव विरह जन्य करुणदशा का चित्रण मिलता है। पर ये प्रसग प्रारम्भिक स्वरूप वाले ही हैं। तीसरे अक मे (मित्र मकरन्द और) माधव का मूर्च्छित स्थिति मे प्रवेश करवाना नाटककार के विरह चित्रण की तीव्रता के प्रारम्भ का द्योतक है। इसी अक मे माधव को यह भी ज्ञात हो जाता है कि उसकी प्रिया मालती के पिता ने मालती का वाग्दान कहीं अन्यत्र कर दिया है। पाँचवे अक मे मालती अघोरिघो के हाथों मे फसकर उनकी बलि का पात्र बन हो जाती सो है कि माधव वहा प्रवेश कर अपने शौर्य से उसे बचाता है। छठे अक मे मालती की विरह-जन्य करुणदशा का चित्रण है जबकि बीच के अको मे अन्यान्य प्रसगो के बाद नवम अक मे माधव की विरहजन्य कारुणिकता का अतिशय चित्रण भवभूति ने किया है।

उत्तररामचरित मे मालतीमाधव की अपेक्षा मात्रा मे अधिक और अधिक परिपक्व करुण चित्रण मिलता है। राम और सीता के भावी विरह का सूत्रपात नाटक की प्रस्तावना मे ही हो जाता है जिसकी अनुपूर्ति स्वरूप नाटक के प्रथम अक का अन्त सीता-निष्कासन के राम-आदेश के साथ होता है। सीता-निष्कासन और सीता-वियोग की प्रतिक्रिया मे राम के हृदय को दुरवस्था के कारुणिक चित्रण की चरम सीमा के दर्शन हमे नाटक के तृतीय अक मे होते हैं जब राम पचवटी और दण्डकारण्य पहुच कर सीता के साथ बिताए गए मधुर दिनो सीता निष्कासन के बारे मे अपनी विवश असहायता और सीता के सम्भावित मरण की घोर वेदना से उबलते हुए से होकर प्राय सज्ञाशून्य हो जाते हैं और छाया सीता के अदृश्य कर स्पर्श की रोमाचक अनुभूति से मानो पागल से होकर पुन पुन विलाप करते हैं। इसी प्रकार की तीव्र कारुणिकता की लघु पुनरावृत्ति अन्तिम (सप्तम) अक मे होती है जहा सीता दु खातिरेक मे पृथ्वीविवर मे प्रवेश की कामना करती है और (गर्भांक मे ही) सीता के पृथ्वी प्रवेश के समय राम की मूर्च्छा का चित्रण किया गया है।

एक कवि के रूप मे भवभूति की मालतीमाधव और उत्तररामचरित मे प्रकटित करुण अभिव्यजना बेजोड है। जब यहा करुण की बात की जा रही है तो हम उसे करुणरस अथवा त्रासदी से समायुक्त करके बात नही कर रहे हैं। यहा करुण परिस्थितियो के आवेगपूर्ण काव्यात्मक चित्रण से ही हमारा तात्पर्य है। एक कवि के रूप मे भवभूति जब करुण चित्रण के लिए तत्पर होते हैं तो वे मानो अपनी सारी काव्यशक्ति का निचोड उसमें प्रदर्शित कर देते हैं। मूर्च्छा, निराशा, प्रिया के विरह मे उसी के शीतगाता चन्द्रमा की गर्मी का बखान, सर्दियो के दिनो की दीर्घता, अनिद्रा, मर जाने की इच्छा—ये सभी विचित्र विपरीत बातें जहा अन्य कवि करते हैं, भवभूति भी वैसा करते ही हैं। पर इन सभी परम्परित विषयो के अतिरिक्त कवि की इन दो नाटकों में समुपलब्ध करुण चित्रण की तीन प्रमुख विशेषताए हमारे सामने आती हैं जिनका अन्य कवियो मे प्राय अभाव ही देखने मे आता है।

(१) भवभूति के करुण काव्य की पहली महत्ती विशेषता यह है कि वे अपने पात्रों की अन्तर्मन की व्यथा का प्रभाव उसके शरीर, इन्द्रियों पर पडता हुआ सफलतापूर्वक दिखाते हैं। दु ख की ऐन्द्रिय अनुभूति के चित्रण मे मानो भवभूति विशेषज्ञ हैं। मालती के वियोग मे माधव का शरीर, उसके विभिन्न अग मानो जल रहे हैं—"दहति विकल कायो न मुञ्चति चेतनाम्। ज्वलयति तनूमन्तर्दा करोति न भस्मसात्" (९ १२)। यह वर्णन भवभूति को स्वय इतना प्रभावशाली लगा है कि वे उत्तररामचरित(३ ३१) मे राम को

भी उसी वर्णन को पुन: कहते हुए प्रस्तुत करते हैं। इसी प्रकार की अनुभूति माधव के मित्र मकरन्द को भी होती है (६ २२) जो अपनी प्रिया के वियोग मे गात्रो को मिलने वाले चन्दन रस के अभाव से पीडित है। इसी ऐन्द्रिय अनुभूति को मकरन्द के मुख से भवभूति ने पुन कहलवाया है—"भारः कायो जीवित वज्रकीलाम्। काष्ठा शून्या निष्कालानीन्द्रियानि" (६ १७)। उत्तररामचरित मे सीता के "परिपाण्डुदुर्बलकपोल सुन्दरम् आननम्" (३. ४) मे मुरला ने भवभूति की इसी विशेषता का निदर्शन किया है। छाया सीता के करस्पर्श से प्राप्त सचेतना की ऐन्द्रिय अनुभूति राम मे इस प्रकार की है—"सन्तापजा सपदि य. परिहृत्य मूर्च्छा आनन्दनेन जडता पुनरातनोति" (३ १२) राम का यह कथन —'हा हा देवि स्फुटति हृदय ध्वसते देहबन्ध। शून्य मन्ये जगदविरलज्वालमन्तर्ज्वलामि" (३ ३८)—भी उसी तथ्य की ओर इगित कर रहा है कि भवभूति ने मालतीमाधव और उत्तररामचरित में समान रूप से दुःख की ऐन्द्रिय अनुभूति का समान पदावलि मे चित्रण किया है।

(२) उन दोनो नाटको मे ही भवभूति अपने पात्रो के दुःख की हार्दिक तीव्रता को भी अधिक से अधिक स्पष्ट करने का सफल प्रयास करते प्रतीत होते हैं। "पुटपाक प्रतीकाशो रामस्य करुणो रस" (३ १) इससे अधिक तीव्र अनुभूति परक शब्दो मे "गम्भीरत्वात् अनिर्भिन्न" और "अन्तर्गूढ घनव्यथ" सहृदय दुःख की अभिव्यजना नहीं हो सकती थी। राम को सीता वियोगजन्य दुःख हृदय पर मर्मप्रहार करता हुआ दिखाई देता है—'व्रणो रूढग्रन्थि स्फुटित इव हृन्मर्मणि पुन। घनीभूत शोको विकलयति मा नूतन इव" (२ २६)। राम के दुःख की अन्तर्लीनता का वर्णन कवि ने निम्न श्लोक मे बहुत ही सशक्त रूप से किया है—"अन्तर्लीनस्य दुःखाग्ने रयोद्दाम ज्वलिष्यत। उत्पीड इव धूमस्य मोह प्रागावृणोति माम्' (३ ६)। राम (३ ३१) और माधव (६ १२) दोनो ही अपने हृदयभेदक दुःख का वर्णन समान शब्दावली मे करते हैं—'दलति हृदय गाढोद्वेग द्विधा तु न भिद्यते"। "मातर्मातर्ज्वलति हृदयम्' (६ २०) और हतहृदय विदीर्य द्विधान प्रयासि" (६ २०) कहते हुए मकरन्द भी भवभूति के करुण चित्रण की तीव्र हार्दिकता को प्रमाणित कर रहा है।

(३) भवभूति के पात्र जहाँ एक ओर अपने दुःख से हृदय को तीव्र अनुभूति युक्त और इन्द्रियों को सतप्त, जलता हुआ दिखाते हैं वहाँ उनके दुःख से बाह्य जगत् भी प्रभावित होता हुआ दिखाई देता है। भवभूति के करुणचित्रण की इस विशेषता को कवि के प्रशसक समालोचकों ने पर्याप्त रूप से प्रतिपादित किया है। "एतत्कृतकरुण्ये किमन्यथा रोदिति ग्रावा" इसी विशेषता की ओर

संकेत कर रहा है। यद्यपि कवि भवभूति ने इस प्रकार का प्रभाव वर्णन 'अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्' इस प्रकार के एकाध प्रसंग में ही किया है तथापि वहाँ प्रभावित हो रहे समस्त बाह्य पदार्थों में ग्रावा और वज्र का रुदन और हृदय दलन के लिए चयन कर अपने वर्णन की शक्तिमत्ता निःसन्देह प्रदर्शित की है।

कहना न होगा कि कवि के रूप में भवभूति ने करुण चित्रण में अपनी कुछ निश्चित विशेषताओं से हमें परिचित करवाया है। परन्तु इन कुछ निश्चित विशेषताओं से जुड़ा एक विशेष दोष भी हमारे सामने आता है। यह दोष इस प्रकार कहा जा सकता है कि भवभूति अपने पात्रों के दुःख को ध्वनि की बारीकी से कहने की अपेक्षा अभिधा की स्पष्टता में कह डालते हैं। भवभूति के राम के मन का दुःख कालिदास के दुष्यन्त के समान (या उससे अधिक) गहरा होता हुआ भी काव्याभिव्यक्ति की प्राणभूत ध्वनि की गहराई से शून्य है। "रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्" इत्यादि श्लोक को पढ़-सुनकर अथवा शकुन्तला के चित्र का एक अंश दुष्यन्त के नेत्राश्रुजल से उभरा हुआ है यह देखकर हमें दुष्यन्त के दुःख की गहराई का अनुभव होता है जबकि भवभूति ने राम अथवा सीता के दुःख को साफ-साफ कह दिया है कि वे बहुत संकट में हैं उनका हृदय बिंधा जा रहा है और उनका शरीर जला जा रहा है। दुर्वासा का शाप देना और शकुन्तला द्वारा उसे न सुना जाना—इस माध्यम से कालिदास ने शकुन्तला के गहरे दुःख को सशक्त ढंग से ध्वनित किया है जबकि भवभूति ने सीता के उतने ही गहरे दुःख को साफ अभिधा में ही कह डाला है—'करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरिणी विरहव्यथेव'।

इस प्रकार कवि के रूप में भवभूति का करुण चित्रण (कुछ दोषों के रहते हुए भी) बहुत उच्चकोटि का है। परन्तु चूँकि भवभूति नाटककार हैं अतः उनके द्वारा किए गए करुण चित्रण का नाट्य विश्लेषण ही वास्तविक विश्लेषण माना जाएगा। यदि नाटककार भवभूति के करुण चित्रण का नाट्य विश्लेषण किया जाए तो निःसंकोच कहा जा सकता है कि "कारुण्यं भवभूतिरेव तनुते" इस प्रकार के काव्य कवि भवभूति के विषय में जितने अधिक सत्य हैं नाटककार भवभूति के विषय में वे उतने ही अयथार्थ हैं। इसका कारण यह है कि करुणचित्रण भवभूति के नाटकों का उपजीव्य नहीं है एक प्रसंग प्राप्त विषयमात्र है। चूँकि भवभूति स्वभावतः गम्भीर स्वभाव वाले नाटककार प्रतीत होते हैं अतः उन्होंने प्रसंग प्राप्त करुण प्रसंगों के चित्रण में अपने स्वभाव के अनुरूप ही गम्भीरता दिखाई है। पर जहाँ तक उनकी नाट्य योजना का सम्बन्ध है उसमें करुण का

स्थान गौण है और भवभूति की अपनी परिभाषा के उदात्त प्रेम का स्थान प्रमुख है। दूसरे शब्दों मे, भवभूति के नाटक करुण के लिए नहीं उदात्त प्रेम की प्रतिष्ठा के लिए लिखे गए थे।

जहाँ महावीरचरित मे करुण प्रसग (जिन्हें विरह-प्रसग कहना अधिक उपयुक्त होगा) अत्यन्त विरल हैं, वहाँ मालतीमाधव में इस प्रकार के विरह जन्य करुण प्रसग उसी शैली एव स्वरूप में हैं जिस प्रकार कि प्राय. किसी भी श्रेष्ठ नाटक मे कोई कवि उनका उपयोग करता है। उत्तररामचरित में ऐसे प्रसग सर्वाधिक हैं—मात्रा एव तीव्रता इन दोनों दृष्टियों से ही—पर वे प्रसग नाटयकथानक के फलागम मे कोई योगदान नही करते। यदि भवभूति उत्तररामचरित में सीता को वास्तव मे पृथ्वीविवर मे प्रविष्ट करवा कर राम को जीवनकानन मे भटकने के लिए अकेला छोड देते तो यह तो निश्चित ही है कि वे कोई नई बात नहीं कह रहे होते और वाल्मीकि रामायण की कथा की ही पुनरावृत्ति कर रहे होते, पर उनकी विलक्षण नवीनता इसी मे होती कि पूरे नाटक के महत्वपूर्ण अशो मे रोने-बिलखते विवश राम एक स्वाभाविक परिणाम (logical end) का सामना करते। पर भवभूति ने वैसा नही किया अपितु जानबूझकर कुछ ऐसा नाट्यविधान किया कि राम-सीता का पुन मिलन दिखाया। इससे स्पष्ट है कि भवभूति के नाटको के करुण प्रसग प्राप्त करुण चित्रण मात्र ही हैं जिनसे उनके उच्च कोटि के कवित्व का परिचय हमे मिलता है, पर वे करुण प्रसग उनके नाटको के नाट्यविधान मे कोई विशेष सप्रयोजन नही है क्योंकि उनका नाटकों के फलागम के साथ कोई भी सामजस्य नही बैठता।

इसके विपरीत भवभूति का मुख्य नाट्य कथ्य करुण न होकर उदात्त प्रेम का प्रतिपादन है उदात्त प्रेम की एक अपनी ही परिभाषा भवभूति ने की है जिसमें (१) विवाह के लिए गुरुजनो की सहमति आवश्यक है और (२) जो प्रेम शारीरिक सी दर्य के आकर्षण से अधिक सुख दुःख में समान रूप से रहने वाला और सतत वृद्धि को प्राप्त होने वाला होता है।

नाटक की परिणति मे उदात्त प्रेम के उपासको का पुनर्मिलन और विरह जीवन का समापन प्रतिपादित है जिससे यही माना जा सकता है भवभूति का प्रमुख नाट्यप्रतिपाद्य करुण नहीं उदात्त प्रेम है। अत जहाँ कवि के रूप मे भवभूति के करुण प्रसग मार्मिक हैं वहाँ भवभूति के नाट्यविधान म वे प्रसग कहीं भी निर्णायक भूमिका नही निभाते केवल आनुषगिक भूमिका ही निभाते हैं। निर्णायक भूमिका का स्थान उदात्त प्रेम की प्रतिष्ठा को दिया गया है। इस आधार पर यही कहना उचित प्रतीत होता है कि भवभूति करुण अभिव्यञ्जना के श्रेष्ठ कवि है पर उदात्त प्रेम के प्रतिपादक नाटककार हैं।

# III : 4

## THE TREATMENT OF KARUNA IN UTTARARĀMACARITAṀ IN THE PERSPECTIVE OF WESTERN POETICS

*Dr Avanindra Kumar*

Showing the supreme importance of 'Karuna rasa'—pathos, Bhavabhūti has observed "there is only one sentiment and that is Karuna-एको रस करुण एव It is also maintained that this principal sentiment of his play उत्तररामचरितम् is that of Karuna In this connection, it is absolutely essential to have an exact idea of the connotation of the term 'Karuna'—whether it is synonymous with pathos or tragic emotion It should, however, be borne in mind that pathos and tragic emotions are neither identical nor interchangeable Some features are, of course, common but they have their distinctive characteristics Pathos is the quality, in speech or writing which arouses a feeling of pity, of sympathy, tenderness and the like for the person who has suffered a little too much A tragedy, on the contrary, is a tale of immense and exceptional suffering Tragic emotion is ecstasy born of agony That is, the suffering of the tragic character is immense, infinite and unending

Keeping in view this idea of tragedy, I am inclined to think that Bhavabhūti is not only a poet of pathos—Karuna rasa, but also a tragic poet Among Sanskrit dramatists, Kālidāsa's and Bhavabhuti's tragic plays have something in common with the tragedy of the West However, in Kālidasa, there is more of Karuna Aja is separated from his wife Indumati Kālidāsa depicts the sorrows of Aja, which give a glimpse of tragic grandeur

'तस्य प्रसह्य हृदय क्लि शोकशङ्कु,
प्लक्षप्ररोहमिव सौघतल विभेद ।"

"This grief, with the sharp power of steel, has pierced to the depths of his heart as the proper roots of the banyan tree break through the floor of a palace and penetrate to the ground below"

In 'Kumarasambhavam, there is a tinge of pathos when Lord Śiva annihilated Cupid, the Lord of Love This destruction has its echo in the broken heart of Parvati

तन समक्ष दहता मनोभुवा,
पिनाकिना भग्नमनोरथा सती ।
निनिन्द रूप हृदयेन पार्वती,
प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता ॥

However, we can easily discern that here is an arousal of the feeling of pity It creates merely pathos and does not rise to the level of tragedy The really tragic situation has been depicted by Bhavabhuti in describing the baffled and battered state of mind

'अपि ग्रीवा रोदिति,
अपि दलति वज्रस्य हृदयम् ।'

'The heart is smoothered by sorrow, but is not broken The body reels under grief but is not liberated from consciousness Pain burns within body but does not reduce it to ashes Fate strikes hard at the soul, but does not put an end to life"

This magnitude of suffering is in line with the conception of tragedy in ancient Greece Prometheus, the bringer of fire from heaven, is the victim of the wrath of God He has been bound to adamantine chains and has been struggling fiercely to liberate himself through the ages but in vain Further, Bhavabhuti's description of the bewildered state of the mind has a great deal in common with Shakespear s conception of tragedy Shakespeare's tragic characters undergo long and immense suffering In the words of Prof A C Bradley, 'they are stretched

on the 'rack'—an instrument of torture They are eternally bound to the "Wheel of fire"—a symbol of unending and most terrible suffering King Lear in sheer agony says that he is bound to the "Wheel of fire", "I am cut to the brains" Macbeth asks the doctor if he could pluck from the memory a "rooted orrow Othello is drunk with jealousy Neither poppy, nor mondragore nor drawsy syrups can bring him sleep Hamlet cries in sheer disgust at the adulterous conduct of his mother, "O, that this too solid flesh, would thaw, melt and resolve into dew" The faithlessness of Cleopatra burns Antony like poison "The spirit of Nessus is upon me" These are all indicative of infinity of pain without any hope of attaining liberation from consciousness —

"वहति विकल कायो मोह न मुञ्चति चेतनाम्" (3 31)

It is, of course, true that there is abundance of pathos in Bhavabhūti's Uttararāmacaritam But that is not the be-all and end-all of the play It transcends the bounds of the pathetic and touches the tragic in the Greek as well Shakespearean sense of the word Rāma's desertion of Sitā is evocative of pity This remorse for having abandoned Sita and thereby having destroyed her life does not go beyond pity or pathos However, in the Third Act, the tragic emotion rises to a greater height It is moving indeed when Rāma repents saying that he has been very cruel to her He has thrown her away to wild beasts which may have devoured her—it is cruel indeed But the unkindest out of all is that he did so even when she was in the family way He calls himself a murderer, untouchable, sinner, who has absolutely no moral or human right to defile her by touching her (Act III)

This behaviour towards her has been as ruthless as that of a butcher towards his tamed and domesticated sparrow

The climax self-condemnation is reached when he brands himself as a 'Cāndāla'—a wicked person He waxes philosophical like Shakespeare's tragic heroes after passing through the ordeal—test in the fire Macbeth feels the futility of this life and calls life 'a tale, told by an idiot, full of sound and fury

signifying nothing ' Cleopatra, at whose feet kings and emperors have been prostrate offers to destroy her life "This mortal life I' ll ruin "

Rāma feels intensely the emptiness of his life The world to him is void and he finds his body a burden to him Like Othello, he repents that "like a base Indian he has thrown a pearl away He has abandoned Sita, an incarnation of love loyalty, just because his people did not like her story with him Tamasa describes the grief stricken state of Rama to Sitā He has been languishing for Sitā and his sorrow, like heat, is withering the flower of his life by constant and sustained stressing of this kind of sorrow and repentence, an excellent kind of pathos has been created Rama's lamentations over his own agony reaches tragic grandeur

> दलति हृदय शोकोद्वेगाद्द्विधा तु न भिद्यते,
> वहति विकल कायो मोह न मुञ्चति चेतनाम् ।" (III 31)

Further, Rama's sorrow is too deep for words His expression is surcharged with deep pathos

> यथा तिरश्चीनमलातशल्य,
> प्रत्युप्तमन्त सविषश्च दश ।
> तथैव तीव्रो हृदि शोकशङ्कु
> र्मर्माणि कृन्तन्नपि किं न सोढ ॥ III 35

*Piercing pain, like razor, is seen in Shakespeare's tragic* heroes Sita complains to Vasanti about her past associations with Rama, which, when, remembered are piercing

दारुणासि वासन्ति ' दारुणासि । या एतैर्हृदयमर्मोद्घाटिशल्य-सघट्टनै पुन पुनरपि मा मन्दभागिनीमार्यपुत्र च स्मरयसि ।"

Similarly, the reference to the scene of Sita's abduction by Rāvana and the intervention of Grdhraraja ■ evocative of profound pathos Sita's suffering ■ long and terrible She is a picture of grief

> ' करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरिणी,
> विरहव्यथेव वनमेति जानकी ॥' III 4

She gets no comfort or consolation from anything Unable to hear humiliation and disgrace she implores Mother Earth to open her bosom, absorb and merge her with her being

"नयतु मामात्मनोऽङ्गेषु विलयमम्बा"

(Act VIII)

Even Laksmana, who has conspired to leave her in the wilderness, fails to restrain himself He bursts out crying

"अहो आश्चर्यमाश्चर्यम् आर्ये ! पश्य पश्य !
कष्टमद्यापि नोच्छ्वसित्यार्यं" (Act VII)

However, Sitā emerges from the Ganga, and the play has a happy ending consequent upon re-union This kind of happy ending is in keeping with ancient Greek tragedy where unhappy ending was not a must This ■ not true with Shakespeare's conception of tragedy which necessarily should have unhappy ending

When we analyse and gauge the magnitude of the suffering of Rama and Sitā, we find that they are not pathetic in the sense that they are not found wanting in their suffering They arouse emotions of pity and fear and conquer them ultimately They are tragic as they banish the emotions of pity and fear from our hearts By their infinite capacity for suffering they elevate us morally and spiritually There is a picture of profound agony in the play, which ■ productive of ecstacy—supreme joy born of infinite pain Like ancient Greek tragedians like Aeschylus and Elizabathen tragic writer Shakespeare Bhavabhūti has raised Rama and Sita to tragic heights and has thus made the play Uttararāmacaritam essentially tragic In a very real sense, Bhavabhūti is a tragtic artist and has displayed ■ magnificent vision of human dignity and glory in the midst of tremendous trials and tribulations The final impression ■ one of exaltation, which is the supreme aim of a tragedy Realizing the depth of the tragic emotion,

Bhavabhuti, like Aristotle had declared the tragedy as the supreme form of art—

एको रस करुण एव निमित्तभेदा
द्भिन्न पृथक्पृथगिवाश्रयते विवर्तान् ।
आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान्विकारान्
अम्भो यथा सलिलमेव हि तत्समग्रम् ॥

# III : 5

## "THE PATHOS OF KĀLIDĀSA & BHAVABHŪTI COMPARED"

*Dr (Miss) Asha Goswami*

Sanskrit world has well acclaimed Kālidāsa as one of the greatest poets for in him are combined both the characteristics of being a literary artist (kavi) and the dramatist which are not found in his fellow poet Bhavabhūti who has limited his poetic genius upto Sanskrit dramas only Besides, Shakespeare well renouned English poet can be bracketed along with Kālidāsa as in him also are found these two characteristics that of a poet and of a dramatist combined On the other hand, Bhauabhūti is generally called as Thomas Grey of India and is compared with John Milton

As regards Kālidasa and Bhavabhūti, it may be pointed out that both are justly regarded as the leading dramtists in Sanskrit literature Both prove themselves as original poets gifted with extra-ordinary genius Both are the masters of natural style of poetry as well as their choice of words It appears that Bhavabhūti's style is rather elaborate, marked by long compounds and that of Kālidāsa, brief and suggestive Kālidasa seems more imaginative and fanciful while Bhavabhuti is more sentimental and passionate Although as a poet on the whole Kalidāsa may be proclaimed as superior to Bhavabhūti yet as a dramatist the latter is placed above the former "The tide of opinion among the Pandits once ran so high as to decidedly declare in favour of Bhavabhuti, the author of Uttararāmacarita 'उत्तररामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते' But it can never be forgotten that Kālidasa excels in depicting the sentiment of love (Śrngāra), where as Bhavabhuti in depicting the sentiment of Pathos (Karuna) and Heroism With regards to the comparative assessment of their delineation of Rasas it is most appropriate to quote Dr Bhandarkar " the former

suggests or indicates (प्रभिव्यञ्जते) the sentiment which the latter expresses in "forcible language" (Preface to Mālatimādhava' P. 12)

The main purpose of this is to compare these two great Sanskrit dramatists with a view to discover how both have fared in delineating the pathos To meet this end it is obvious to confine ourselves to the plays of both the writers The dramas taken up for the above—cited comparative study are Kālidāsa's Mālavikāgnimitram, Vikramorvasiyam & Abhijñāna Śākuntalam and Bhavabhūti's Mahāvīracaritam, Mālatīmādhavam and Uttararāmacaritam

Now the question before us is to find out how far both the poets have succeeded in delineating the sentiment of pathos Before we proceed further, it would be proper to know about 'Rasa' and 'Karuna Rasa' etc The oldest exponent of the Rasa-School is Ācarya Bharata who has treated Rasa only in connection with his exposition of dramatic representation Bharata has deemed drama as to evolve Rasa in the spectator by means of the four kinds of Abhinaya e g Āngika, Vācika, Ahārya and Sātvika According to him, drama is nothing without Rasa and one Rasa runs like a thread in the drama [1] On the other hand Mammata[2] identifying Rasa with the realisation of Brahma, defines it as lasting impression produced in a man of poetic sensibility (Sahrdaya) by the proper action of the Vibhavas, the Anubhavas, the Sthāyī Bhāvas and the Vyabhicāri Bhāva is the complete pervasion of the heart by any emotion Vibhāva is that which nourishes the Rasa, Anubhāva is the outword manifestation of the inner feelings, the Vyabhicāribhāvas are the accessory feelings which are not strictly confined to any Rasa but serve the main sentiment and strengthen it in different ways, sthāyibhāvas which are of eight types prove mainly the basis for the eight sentiments, Rati>Śrngara, Hāsa> Hāsya, Śoka> Karuna, Krodha> Raudra, Utsaha >Vira,

1 न हि रसादृते कश्चिदर्थं प्रवर्तते · · एक एव तावत् परमार्थतो रम सूत्रस्थानीयत्व रूपके प्रतिभाति ॥' N S VI

2 ब्रह्मास्वादमिवानुभावयन्' विभावैरनुभावैश्च सात्त्विकैर्व्यभिचारिभि आनीयमान स्वाद्यत्व स्थायीभावो रस स्मृत ' ॥
K P VIII 66

Bhaya > Bhayānaka, Jugupsā > Bhibhatsa, Vismaya > Adbhuta The ninth sentiment Śānta arises from the sthayibhāva known as Śama As we are mainly concerned with the pathetic sentiment, it would be proper to dilate upon the same in brief Generally it is believed that the mood Śoka fully roused by means of appropriate Vibhāvas, Anubhavas & Vyabhicārībhāvas, attain to the condition of Karuna-Rasa [3] Bharata defines Karuna-Rasa as occasioned by the effect of actual or imaginary death of the characters or hearing some words which are unpleasant to the ears Visvanatha,[4] however, accepts the delineation of Karuna-Rasa when there occurs something undesirable and he has assigned the colour of goose to this sentiment Some Ācāryas like Mammata ( K P IV ) seem to identify Karuna Rasa with Karuna-Vipralambha which itself is a subdivision of Srngāra Visvanātha,[5] however, in conformity with Bharata clearly separating the two, deems Soka and Rati as different sthāyibhāvas for Karuna and Karuna Vipralambha respectively He professes that when there is possibility of union only in the next birth then it evokes Karuna Vipralambha but otherwise it gives rise to pure Karuna

After considering the views of Rhetoricians regarding the concept of Karuna-Rasa, we take up both the poets respectively Kalidāsa is known as the master of Srngara or love sentiment as it forms the prevailing sentiment of all of his

---

3 'इष्टवधदर्शनाद्वा विप्रियवचनस्य संश्रवाद्वापि एभिर्भावविशेषैः करुण रसो नाम सम्भवति 'अथ करुण नाम शोकस्थायिभावप्रभव , स च शापक्लेश विनिपतित इष्टजनविप्रयोग विभवनाशवधबन्ध—विद्रवोपघात—व्यसनसंयोगादिभि विभावै समुपजायते ॥

(N S VI 62-63)

4 इष्टनाशादनिष्टाप्ते करुणाख्यो रसो भवेत् । धीरैः कपोतवर्णोऽयम् कथितो यमदैवत ॥ शोकोऽत्र स्थायिभाव स्याच्छोच्यमालम्बन मतम्

(Sā Da III 222, 223)

5 यूनोरेकतरस्मिन्गतवति लोकान्तर पुनर्लभ्ये । विमनायते यदैकस्तदा भवेत् करुणविप्रलम्भाख्य ''॥शोकस्थायितयाभिन्नो विप्रलम्भादय रस ॥ विप्रलम्भे रति स्थायी पुन सम्भोगहेतुक ॥

Ibid 209, 226

plays, seems quite good at delineating Karuna in his dramas The clear traces of Kālidāsa's pathos as evoked in his dramas may be best seen in the following manner.

As far as the play 'Mālavikāgnimitram is concerned we may not find much delineation of Karuna-Rasa In this play of five acts, describing the love story of the king Agnimitra & Malvika, the pathetic dignity is observed only in the characterisation of the elderly chief queen Dhārinī [6]

The next play of Kālidāsa named Vikramorvaśīyam which also comprises of five acts depicts Pathos of the highest level in its IV Act in the form of the lamentations of the king as a lover on account of the sudden disappearance of his beloved This act presents Urvaśī as entering into forbidden garden and being converted into a creeper The king in quest of Urvaśī, bewailed at her disappearance and in his frenzid condition enquired of every being in the forest (creepers trees, etc ) about her Here the poetic fancy of Kālidāsa in the delineation of pathos may be seen in its full form [7] Undoubtedly the IV Act of the play is quite pathetic Nothing could be more pathetic than the way in which Urvasi has been made to undergo meta morphosis (Karnāntarana), and the consequent lamentations of

---

6 Dhārini appears to be aged, innocent and her conduct throughout the play proves her as typical wise elderly lady, ideal wife considering the happiness of her husband her chief concern and showing sobriety in her daily routine The III Act shows that the king although pining for Malavikā, is not able to ignore the sobre dignity of Dharini केवलं धारिण्या: चित्तं रक्षन्नात्मनं प्रभुत्वं न दर्शयति "

7 These verses cited from Vikramorvaśiyam prove to be the best example of pathos, wherein the infatuated king enquires of the swan, the cakravāka and the elephant etc. about his beloved हंस प्रयच्छ मे कान्तां गतिरस्यास्त्वया हृता। विभावितैकदेशेन देयं यदभियुज्यते ॥ रथाङ्गनामन्वियुतो रथाङ्गश्रोणिबिम्बया अयं त्वां पृच्छति रथी मनोरथशतैर्वृतः ॥ In the next sloka, the king is seen expressing his deep sorrow of separation "त्वद्वियोगोद्भवे तन्वि मया तमसि मज्जता। दिष्ट्या प्रत्युपलब्धासि चेतनेव गतासुना ॥ V U IV 17, 18, 40

the king are indeed heart rending and produce tragic-effect on *the spectators as they look at the king with all sympathies,* share his sorrows and wish him all the best Not only this much, Kālidāsa has been able to double the pathetic effect by using the method of contrast presentation when the king in *separation meets the cakravaka, the elephant and the antilope* etc enjoying the company of their mates The aove men tioned sights might have aggrieved him all the more Besides it is even most pathetic when the king apprehends the cloud as the demon who has stolen her and asks the bird and the animals of the garden about what has become of her [8] Thus, here not only portrayed Puru in melancholy but the whole nature, the swans and the elephants all siding with him give vent to their grief in their murmuring songs

In the third play Ābhijñānaśākuntalam which comprises of seven acts, the curse of Durvāsā has duly provided the poet with an opportunity to give way to his poetic art in delineating the 'Karuna Rasa' If Śṛngāra is considered to be predominant in the III act, the fourth[9] act is amply dominated by Karuna or pathos which is depicted perfectly under control, Kāsyapa ramains controlled over the parting scene of Sakuntalā as he merely sighs, another poet would surely have made the old sage weep ( hrdayam samsprstamutkanthya, kanthahstambhitavāspavrttih kalusascintajadamdarsanam ") Not only Kāsyapa as Śakuntala's friends but the whole nature is

---

8 "नवजलधर सनद्धोऽयं न दृप्तनिशाचर सुरधनुरिदं दूराकृष्टम् न नाम शरासनम् आलोकयति पयोदान्प्रबलपुरोवाताताडितशिखण्ड । केकागर्भेण शिखी दूरोन्नमितेन कण्ठेन "नीलकण्ठ ममोत्कण्ठा वनेऽस्मिन्वनिता त्वया । दीर्घापाङ्गा सितापाङ्ग दृष्टा दृष्टिक्षमा भवेत् ॥'

V U VI

9 The fourth Act of A S is cosidered to be the best surpassing all the others "काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्यं शाकुन्तलम् । तत्रापि चतुर्थोऽङ्कः तत्र श्लोक चतुष्टय"—and the key to the great acclamation lies in poet's descriptions with regards to the pathetic scenes which go deep into our hearts and create everlasting impression thereupon Generally, the best examples of 'pathos' are cited the following four stanzas (श्लोकचतुष्टयम्) numbering 6, 18, 19, 22

